तन्त्र ग्रन्थों में स्पष्टतः मुद्राओं की आयु, जाति, रूप आदि के विषय में सांगोपांग विवेचन मिलता है। मण्डलचक्र साधनाओं में यह दायित्व गुरु पर है कि वह शिष्य की मुद्रा के चुनाव और उपभोग में निर्देशन दे। उनकी अभिषेक साधना ही मुद्रा के समागम से आरम्भ होती है।

सेकोद्देशटीका में शिष्य को दीक्षित करते समय मुद्रा की आयु बारह से बीस वर्ष की बताई गई है। उसका उपयोग प्रज्ञोपायत्मक देवतायोग से अपने कुलिश मणि से करना चाहिए।[1] प्रज्ञोपायविनिश्चय में बताया गया है कि मुद्रा के आलिङ्गन से साधक में वज्रावेश जागता है, और वह साधना-मार्ग में प्रवृत्त होता है।[2]

किन्तु ये समस्त आलिङ्गनादि कर्म क्षुब्ध, आसक्त और विषयी चित्त से नहीं करनी चाहिए अन्यथा ये बन्धन के कारण बन जाते हैं और इनसे सिद्धि प्राप्ति नहीं होती है।[3] चित्त को इतना अनासक्त रहना चाहिए कि योगी को कभी स्खलित नहीं होना चाहिए। बाद में इन पद्धतियों का इतना विकास हुआ कि वज्रोली, सहजोली आदि पद्धतियों का उल्लेख मिलता है। जिनमें साधक मैथुन (सम्भोग) के समय मुद्रा-योगिनी को स्खलित करा देता है, किन्तु स्वतः क्षरित नहीं होता। इसके अनन्तर वह मुद्रा(नारी) के रज को भी प्राणायाम के द्वारा अपने शरीर में खीच लेता है और उससे काय-वाक्-चित्त की वज्रता को उपलब्ध कर लेता है।

**मुद्रा का प्रयोग**

बौद्धतन्त्र में मुद्रा का प्रयोग चार अर्थों में उपलब्ध है—1. आभरण अर्थ में प्रयुक्त मुद्राएं, 2. आध्यात्मिक अर्थ में प्रयुक्त चार मुद्राएं, 3. देवताओं की उपासना में प्रयुक्त अङ्गुल्यादि द्वारा प्रदर्शित मुद्राएं और 4. देवताविशेष के लिए नियत समयमुद्राएं।

**1. आभरण अर्थ में प्रयुक्त मुद्राएं**

देवताओं के स्वरूप निरूपण में 'पञ्चमुद्रामुद्रिताम्' या 'षण्मुद्रामुद्रिताङ्गीम्' ये पद प्रायः आते हैं, यहाँ मुद्रा पद आभरण अर्थ में प्रयुक्त है और ये आभरण भी नियत हैं—

---

1. अत्र सर्वालङ्कारयुक्तां द्रुतकनकनिभां द्वादशाब्दां सुकन्यां विंशतिवर्षपर्यन्तां प्रज्ञोपायात्मकेन देवतायोगेन स्वकुलिशमणिना कामयित्वा सरागां रजोबालां ज्ञात्वा शिष्यस्य शुद्धिं.........कुलिशमपि मुखे क्षेपयित्वा सबीजम्। (सेकोद्देशटीका, पृ० 24)
2. मुद्रालिङ्गनसंयोगाद् वज्रावेशप्रवर्त्तनात् ।
   सक्षीराधरपानाच्च तत्कण्ठध्वनिदीपनात् ॥ (प्रज्ञोपायविनिश्चयसिद्धि 5.38)
3. तथा तथा प्रवर्तेत यथा न क्षुभ्यते मनः ।
   संक्षुब्धे चित्तरत्ने तु सिद्धिर्नैव कदाचन ॥ (प्रज्ञोपायविनिश्चयसिद्धि, 5.40)

**पञ्चमुद्रा**

**चक्री कुण्डलं कण्ठी च हस्ते रुचकं मेखला ।**
**पञ्चबुद्धविशुद्ध्या च एता मुद्राः प्रकीर्तिताः** ॥ (हे० त० 1.3.14)

**षण्मुद्रा**

**कण्ठिकारुचककुण्डलानि शिरोमणिविभूषितम् ।**
**यज्ञोपवीतं भस्मेति मुद्राषट्कं प्रकीर्तितम् ॥**

**2. आध्यात्मिक अर्थ में प्रयुक्त चतुर्मुद्राएं**

ये चार प्रकार के हैं—1. कर्ममुद्रा, 2. धर्ममुद्रा, 3. महामुद्रा और 4. समयमुद्रा। इनके लक्षण 'मुद्राबन्ध' नामक ग्रन्थ में इस प्रकार दिये हैं—

इह हि मुद्रान्वयविभ्रान्त्या मूढमनसो भ्रमन्ति भवार्णवे दुःखिताः। तेषां सुखेन चतुर्मुद्राप्रतिपत्तये तन्त्रानुसारेण महासुखसाधनं प्रसाध्यते। चतुमुद्रेति—कर्ममुद्रा, धर्ममुद्रा, महामुद्रा, समयमुद्रा।

**1. कर्ममुद्रा**

तत्र कर्ममुद्रायाः स्वरूपं निरूप्यते। कर्मकायवाक्चित्तचेता तत्प्राधान्य मुद्राकल्पना-स्वरूपा। तस्यां कर्ममुद्रायाम् आनन्दा जायन्ते। (इयं धर्ममुद्राया हेतुभूता)।

**2. धर्ममुद्रा**

धर्मधातुस्वरूपा निष्प्रपञ्चा निर्विकल्पा अकृत्रिमा उत्पादरहिता करुणास्वभावा परमानन्दैकसुन्दरोपायभूता। प्रवाहनित्यत्वेन सहजस्वभावायाः प्रज्ञायाः सहजोदयत्वेन भिन्ना या सा धर्ममुद्रा। (इयं महामुद्रायां हेतुभूता)।

**3. महामुद्रा**

महती चासौ मुद्रा चेति महामुद्रा, महामुद्रा निःस्वभावा ज्ञानाच्छायाद्यावरण-विवर्जिता शरन्मध्याह्नान्तगगनसंकाशासकलसम्पदाधारभूता भवनिर्वाणैकरूपा अनालम्बन-करुणा शरीरा महासुखैकरूपा। (इयं समयमुद्राया हेतुभूता)।

**4. समयमुद्रा**

सम्भोगनिर्माणकायाकारस्वभावेन स्वच्छायाकारेण च सत्त्वार्थाय च वज्रधर्मरहस्य हेरुकाकारेण विस्फारणं समयमुद्रा। (मुद्राबन्ध, अद्वयवज्रसंग्रह, पृ० 32-35)

**3. देवताओं की उपासना में प्रयुक्त अङ्गुल्यादि द्वारा प्रदर्शित मुद्राएं—**

जिनमें सभी देवताओं के लिए सामान्य रूप से प्रयोग में आने वाली मुद्राओं के लक्षण हैं।

**अर्घमुद्रा**

उत्तानमञ्जलिं कृत्वा अङ्गुष्ठौ पार्श्वत इत्यर्घमुद्रा। (साधनमाला, पृ० 517, 522)

**अस्त्रमुद्रा**

अस्या एव मुद्रायाः (कवचमुद्रायाः) तर्जनीद्वयं प्रसार्य अस्त्रमुद्रा।

(सा० मा०, पृ० 517, 522, 527)

**आवाहनमुद्रा**

अन्योन्यान्तरितं कृत्वा तर्जनीद्वयं कुञ्चितमीषच्चालयेत्। इत्यावाहनमुद्रा।

(सा० मा०, पृ० 517, 522)

**उष्णीषविजयमुद्रा**

संपुटाञ्जलिं कृत्वा तर्जन्यौ संकोच्य ज्येष्ठाङ्गुष्ठाभ्यां साधुकारं दद्यात्। इति उष्णीष-विजया। (सा० मा०, पृ० 418)

**कपालमुद्रा**

तलवज्रबन्धं कृत्वाऽङ्गुष्ठद्वयेन तर्जनीद्वयमाच्छाद्य भग्नं कुर्यात्। कपालमुद्रेयम्।

(सा० मा०, पृ० 471)

**करुणामुद्रा**

कुचसंस्पर्शयोगेन मुद्रेयं करुणा मता। (योगाम्बरतन्त्र, पृ० 87)

**क्रोधमुद्रा**

चन्द्रसूर्यकराभ्यां तु शरक्षेपणतत्परः।
क्रोधमुद्रा समाख्याता भाषितेयं जिनोत्तमैः। (यो० त०, पृ० 87)

**पापनाशनमुद्रा**

अन्योन्यामङ्गुलिं वेष्टयित्वा तर्जनीद्वयं प्रसारयेत्। तर्जनीसूचीं कृत्वा पापनाशनमुद्रा।

(सा० मा०, पृ० 515)

समयमुद्रा अन्त में आती है। इस मुद्रा में योगी का योग पूर्ण हो जाता है तथा उसे पूर्णत्व की प्राप्ति हो जाती है। यह मुद्रा चरमपरिणति की मुद्रा है। सरहपाद ने अपनी कृति में भवमुद्रा का भी उल्लेख किया है[1]। यह मुद्रा जीव को सांसारिक दुःख-क्लेश आदि में बाँधे रहती है। समयमुद्रा जो परममुद्रा कही जाती है, वह मन और शरीर को स्थिर करने के लिए है। शरीर को स्थिर करने की क्रिया को ही मुद्रा कहते हैं।

---

1. दोहाकोश, सं० डा० बागची, पृ० 68

योगी क्रमशः इन चार मुद्राओं की साधना करता है तथा समयमुद्रा या महामुद्रा में पहुँच कर शून्यावस्था को प्राप्त करता है। इन मुद्राओं का सम्बन्ध अन्तःकरण से है।

## सन्दर्भ ग्रन्थ


**मञ्जुश्रीमूलकल्प** (महायानसूत्रसंग्रह, भा० 2), सम्पा० परशुराम वैद्य, मिथिला विद्यापीठ, दरभंगा, 1964

**सागरमतिपरिपृच्छासूत्र**, तो० 152

**मैत्रेयपरिपृच्छासूत्र**, तो० 158

**सर्वबुद्धविषयावतार ज्ञानालोकालङ्कारसूत्र**, तो० 100

**वैरोचनाभिसम्बोधितन्त्र**, तो० 494

**अमृतकणिकानामसङ्गीतिटिप्पणी**, सम्पा० डॉ० बनारसी लाल, केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी।

**तत्त्वज्ञानसंसिद्धिटीका**, धर्मोदयसभा, काठमाण्डू, नेपाल।

**व्यक्तभावानुगततत्त्वसिद्धि** (गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह), केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी, 1987

**हेवज्रतन्त्रपञ्जिकायोगरत्नमाला**, सम्पा० प्रो० रामशङ्कर त्रिपाठी एवं डॉ० ठाकुरसेन नेगी, केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी।

**महायानसूत्रालङ्कार**, सम्पा० डॉ० बागची, मिथिला विद्यापीठ, दरभंगा, 1970

**योगाम्बरतन्त्र**, हस्तलेख संख्या० एम० बी० बी०-III-23, शान्तरक्षित ग्रन्थालय।

**साधनमाला** (भाग 1-2), सम्पा० विनयतोष भट्टाचार्य, ओरियण्टल रिसर्च इन्स्टीट्यूट, बड़ौदा, 1925, 1928

**दोहाकोश**, सम्पा० राहुल सांकृत्यायन, विहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना, 1957

**दोहाकोश**, सम्पा० डॉ० बागची, कलकत्ता संस्कृत सीरीज़-250, 1938

**भारतीय संस्कृति और साधना** (भाग 1-2), म० म० गोपीनाथ कविराज, विहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना, 1963-1964

**वज्रयानी दर्शन एवं साधना**, डॉ० वाङ्छुक दोर्जे नेगी, केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी, १९९८

**बौद्ध कापालिक साधना और साहित्य**, प्रो० नागेन्द्रनाथ उपाध्याय, स्मृति प्रकाशन, इलाहाबाद, 1983

**सिद्ध साहित्य**, डॉ० धर्मवीर भारती, किताब महल, इलाहाबाद, 1985


[क्रमशः]

•

# तिब्बत में पूर्वानूदित सूत्र-तन्त्र परम्परा का परिचय ( 1 )

—पेमा तेनजिन—

[तिब्बत में पूर्वानूदित बौद्ध सूत्र-तन्त्रों की अध्ययन एवं साधना परम्परा को ञिङ्मा अथवा प्राचीन परम्परा कहा जाता है। यह परम्परा तिब्बत में बौद्धधर्म के संस्थापक रहे आचार्य शान्तरक्षित, आचार्य पद्मसम्भव, विमलमित्र, कमलशील आदि की देन है। यदि वहाँ मध्य में बौद्धशासन का ह्रास नहीं हुआ होता और तिब्बत सत्तर से अस्सी वर्षों तक अंधकारयुग के संकट से न गुजरा होता, तो शायद ही ञिङ्मा का नामकरण हुआ होता और उक्त आचार्यों की परम्परा अविच्छिन्न रूप से पूर्णतया फल-फूल रही होती। वहाँ पुन: बौद्धशासन की स्थापना की आवश्यकता ही नहीं हुई होती।

प्रस्तुत निबन्ध में तिब्बत की प्राचीन ञिङ्मा परम्परा के मूलभूत सिद्धान्तों एवं दृष्टि, चर्या एवं भावना का परिचय देने के क्रम में इसके अन्तर्गत आए नौ यानों में से तीन बाह्ययान एवं तीन बाह्यतन्त्रों पर विमर्श किया गया है। इस क्रम में प्रारम्भ में तिब्बत में पूर्वापर बौद्धशासन का विकास, ञिङ्मा परम्परा की प्रामाणिकता, परवर्ती बौद्धशासन काल में विकसित नवीन परम्पराओं एवं चित्त की प्रधानता आदि विषयों की भी चर्चा की गई है।]

## तिब्बत में बौद्धशासन

तिब्बत में बौद्धधर्म की नींव सातवीं शताब्दी में राजा सोङ्चन् गम्पो (617-698 ई०) के शासनकाल में ही पड़ चुकी थी, किन्तु वस्तुत: बौद्धधर्म की स्थापना वहाँ राजा ठ्रिसोङ् देउचन् (742-797 ई०) के शासनकाल में उनके निमन्त्रण पर उपाध्याय शान्तरक्षित एवं आचार्य पद्मसम्भव के सहयोग से सुप्रसिद्ध समये महाविहार के निर्माण के साथ हुई। वहाँ महान लोचावा वैरोचन, ञक् ज्ञानकुमार, क-व पलचेग, चोगरो लुइ ग्यलछन, येशे-दे आदि एक सौ आठ वरिष्ठ एवं एक हजार कनिष्ठ लोचावा एकत्रित हुए और सम्पूर्ण महायान बौद्ध वाङ्मय के विनय, अभिधर्म सहित विभिन्न सूत्र एवं तन्त्रवर्गीय बुद्धवचनों का संस्कृत भाषा से तिब्बती में अनुवाद कार्य प्रारम्भ किया गया। इतना ही नहीं, इन शास्त्रों को श्रवण, चिन्तन एवं भावना आदि के क्रम से प्रतिपादित भी किया गया। आचार्य पद्मसम्भव द्वारा सर्वप्रथम 'अष्टसाधनमण्डल' को उद्घाटित किये जाने पर उनके प्रधान पच्चीस शिष्य (जेबङ् ञेरङा) आदि सिद्धि प्राप्त अपरिमित योगियों का प्रादुर्भाव हुआ। आचार्य ने बाह्य एवं आभ्यन्तर सभी प्रकार के गुह्य तन्त्रों का तथा विशेष रूप से अतियोगनय का प्रचार किया। उसी प्रकार महापण्डित विमलमित्र, महान अनुवादक वैरोचन, पण्डित विश्वामित्र आदि ने भी अतियोगतन्त्र के सूत्र-तन्त्र-चित्त वर्गीय अनुत्तर

तन्त्रों से सम्बन्धित तन्त्र ग्रन्थों का न केवल अनुवाद एवं सम्पादन किया, अपितु पूर्णरूपेण अभिषेक, आगम, अववाद आदि द्वारा सूत्र एवं तन्त्र शासन को वहाँ फैलाया।

## पूर्वापर बौद्धशासन का विकास

तिब्बत में बौद्धशासन का विकास दो चरणों में हुआ अर्थात् आठवीं शताब्दी से दसवीं शताब्दी पर्यन्त तथा ग्यारहवीं के पश्चात्, जिसके कारण वहाँ पूर्ववर्ती काल में विकसित परम्परा को ञिङ्मा (प्राचीन) और परवर्ती काल में विकसित परम्पराओं को नवीन परम्परा के रूप में विभाजित किया गया। भोटदेशीय बौद्ध परम्परा में ञिङ्मा एवं सरमा का भेद सूत्र के आधार पर नहीं किया गया है, क्योंकि सूत्र प्रणाली के सन्दर्भ में इनमें कोई भेद नहीं है। अत: इनका विभाजन गुह्यतन्त्रों की साधना परम्परा के आधार पर किया जाता है। इस प्रकार आठवीं शताब्दी में बौद्धधर्म की स्थापना से लेकर पण्डित स्मृतिज्ञानकीर्ति के पूर्व तक अनूदित तन्त्रों की व्याख्यान एवं अनुष्ठान की परम्परा को प्राचीन अथवा ञिङ्मा कहा गया है। अनुवादक वैरोचन, विमलमित्र, ञक्-ज्ञानकुमार आदि ने अतियोग के अन्तर्गत अनेक तन्त्र ग्रन्थों का अनुवाद किया। इन तन्त्रों का आगम, अभिषेक, उपदेश द्वारा अनुष्ठान करने वाली परम्परा को ञिङ्मा कहा जाता है।

महान् अनुवादक रिनछेन ज़ङ्पो एवं ग्यारहवीं शताब्दी में बौद्धधर्म की पुन: स्थापना से लेकर पश्चाद्वर्ती तन्त्रों के अनुवादों तथा उनके श्रवण, चिन्तन एवं मनन करने वाली परम्परा को नवीन परम्परा अर्थात् सरमा कहा गया। परवर्ती शासनकाल में महान् अनुवादक रिनछेन ज़ङ्पो आदि अनुवादकों ने पितृतन्त्र, मातृतन्त्र एवं अद्वयतन्त्र के गुह्यसमाजतन्त्र, चक्रसंवरतन्त्र, कालचक्रतन्त्र आदि तन्त्रों का अनुवाद किया और आगम, अभिषेक एवं उपदेश द्वारा उनका अनुष्ठान किया, जिसे सरमा (नवीन) परम्परा कहा जाता है।

## पूर्वानूदित प्राचीन ( ञिङ्मा ) परम्परा की प्रामाणिकता

चौदहवीं शताब्दी में तिब्बत के महान् विद्वान् चोङ्खापा ने अपने जीवन वृत्तान्त में उल्लेख किया है कि ञिङ्मा के मूल सिद्धान्त उचित, प्रामाणिक तथा तत्त्वपरक हैं। उन्होंने ञिङ्मा सिद्धान्तों के अध्ययनार्थ ल्हो-डक के ञिङ्मा के परमविद्वान् नमखा ग्यलछ्न को अपना गुरु बनाया और दर्शन से सम्बन्धित अनेक शंकाओं के समाधान के लिए भारत न जाकर उनसे इनका समाधान प्राप्त किया।[1]

---

1. दलाई लामा - करुणा स्फुटाभता अन्तर्दृष्टि, (हिन्दी अनुवाद) तिब्बती संस्थान, 1996, पृ० 253

वास्तव में नवीन अनूदित शासन के विकास के पूर्व तिब्बत में अनेक विद्वान् तथा विशेषज्ञ विद्यमान थे। जैसे—गुरु पद्मसम्भव एवं उनके पच्चीस शिष्य आदि, जिन्होंने अपने जीवनकाल में ही ञिङ्मा शिक्षाओं में विशेषज्ञता अर्जित कर ली थी और सिद्धियाँ भी प्राप्त कर ली थी। तब नवीन अनूदित परवर्ती शासन का आविर्भाव भी नहीं हुआ था। आज भी अनेक ऐसे साधक हैं, जो ञिङ्मा मार्ग-साधना द्वारा ही अध्यात्म के उच्च शिखरों को प्राप्त हैं। अत: यह सिद्ध होता है कि ञिङ्मा परम्परा की महासन्धि (ज़ोग-छेन) चर्या उच्चतम अनुत्तरयोगतन्त्र चर्या से सम्बन्धित एक विशुद्ध प्रणाली है।

मन्त्र-सम्बद्ध अनुवाद की इस प्राचीन पद्धति की वास्तविकता बिलकुल भिन्न है। शुरू में तिब्बत के धार्मिक नरेश ने स्वर्ण मुद्राओं के साथ वैरोचन, मयंक आदि पाँच विश्वसनीय भिक्षुओं को भारत भेजा। वहाँ उन्होंने महामुद्रा जैसे अद्भुत गुह्यमन्त्र सिद्धान्तों को ऐसे विज्ञजनों से प्राप्त किया, जो महासिद्ध एवं गुह्य साधक थे। तत्पश्चात् उन्होंने उनका अनुवाद किया। इसके अतिरिक्त पद्मसम्भव, विमलमित्र, बुद्धगुह्य तथा अन्य विद्वानों को तिब्बत में आमन्त्रित किया गया, उन्होंने वहाँ महायान की उत्कृष्ट शिक्षाओं को प्रतिपादित किया।

ञिङ्मा परम्परा का जन्म तिब्बत में बौद्धधर्म की स्थापना एवं सर्वप्रथम समये महाविहार के निर्माण के साथ ही माना जाता है। ञिङ्मा परम्परा में विनय, सूत्र, तन्त्र एवं गुप्तनिधिकोश आदि के श्रवण, चिन्तन एवं भावना की मिश्रित व्यवस्था है। ञिङ्मा आचार्यों की आगम परम्परा आदिबुद्ध समन्तभद्र से प्रारम्भ होती है, जिसमें आचार्यों के माध्यम से चली आ रही सिद्धान्त, शास्त्र, तन्त्र, साधना, कर्मकाण्ड एवं अधिगम आदि की अविच्छिन्न परम्परा निहित है। फलस्वरूप, छिम्फू में पच्चीस सिद्ध हुए, डग यङ्ज़ोङ् में पचपन योगी साधक हुए, शेलडग में तीस गृहस्थ साधक हुए, येरपा एवं छुवोरि में एक सौ आठ साधक हुए तथा पच्चीस महिला साधिकाएं हुईं, जिन्होंने मरणोपरान्त ऋद्धिकाय प्राप्त किया अर्थात् उनका शरीर इन्द्रधनुष की भाँति प्रकाश में विलीन हो गया।[1] उन्होंने तीन प्रकार के मार्गाभ्यास को आगे बढ़ाया, जो इस प्रकार है—बाह्य विनय मार्ग, आभ्यन्तर बोधिसत्त्व मार्ग तथा गुह्य वज्रयान मार्ग। गुह्यमार्ग एवं साधना तीन बाह्य तन्त्रों तथा तीन आभ्यन्तर तन्त्रों पर आधारित है, जिसमें से ञिङ्मा परम्परा तीन आभ्यन्तर तन्त्रों पर विशेष जोर देता है। इसे ही महायोगतन्त्र, अनुयोगतन्त्र एवं अतियोगतन्त्र कहा जाता है।

---

1. ञिङ्मा क-म परम्परा का विकास- ञिङमा मोनलम छेनमो पत्रिका-12वाँ अंक, 2001, पृ० 8; दुद्जोम रिनपोछे- ञिङमा का इतिहास, ञिङ्मा छात्र कल्याण समिति, तिब्बती संस्थान-2001, पृ० 147

पहले ये परम्पराएं भारत में किसी न किसी रूप में अवश्य विद्यमान रही होंगी, ऐसा संस्कृत में उपलब्ध अनेक तन्त्र ग्रन्थों से भी स्पष्ट हो जाता है। कृष्णयमारितन्त्र में महायोग, अनुयोग एवं अतियोग का बहुत स्पष्ट उल्लेख प्राप्त होता है।[1] समये महाविहार में प्राचीन अनुवाद पद्धति के अनेक भारतीय ग्रन्थों की प्रतियाँ अब भी शेष बचे हैं। जो तिब्बती अनुवादकर्ता भारत गये, उनका कहना था कि गुह्यगर्भ एवं पञ्चागमनिर्देश आदि मगध में उपलब्ध थे।[2] आचार्य अतीश जब समये महाविहार में पहुँचे, तब उन्हें 'पे-कर द्वीप' (श्वेतकमल-द्वीप) में ठहराया गया। वहाँ उन्होंने दो अनुवादकों के साथ पञ्चविंशतिसाहस्त्रिकालोक एवं आचार्य वसुबन्धु कृत महायानसम्परिग्रह-टीका आदि अनेक ग्रन्थों का तिब्बती में अनुवाद किया। वहाँ संस्कृत भाषा में विद्यमान विशाल भारतीय ग्रन्थराशि को देखकर वे आश्चर्यचकित रह गये। उन्होंने अनेक ऐसे ग्रन्थों को भी देखा, जो भारत से लुप्त हो चुके थे। उनके मुँह से अनायास निकल पड़ा कि पूर्व में तिब्बत में बौद्धशासन का जितना विकास हुआ उतना शायद भारत में भी मुश्किल है। ऐसा प्रतीत होता है कि उस समय भारत में भी अप्राप्त इन ग्रन्थों को आचार्य पद्मसम्भव ने अवश्य ही अमनुष्य-लोक से प्राप्त किया होगा।[3]

## परवर्ती बौद्ध शासनकाल में विकसित नवीन परम्पराएं

तिब्बत में बौद्ध शासन के विकास के उत्तरकाल में जिन तन्त्रों का प्रचार-प्रसार हुआ, वे सभी शाक्यमुनि गौतमबुद्ध द्वारा सम्भोगकाय के रूप में उपदिष्ट हैं। नवीन तन्त्रों के आधार पर उनका वर्गीकरण इस प्रकार किया गया है—तीन यान अर्थात् श्रावकयान, प्रत्येकबुद्धयान, बोधिसत्त्वयान। चार मन्त्रयान अर्थात् क्रियातन्त्र, चर्यातन्त्र, योगतन्त्र तथा अनुत्तरतन्त्र। अनुत्तरतन्त्र के भी तीन भेद किये गये हैं—पितृतन्त्र, मातृतन्त्र एवं अद्वयतन्त्र।

इस प्रकार तिब्बत में प्रमुख रूप से ञिङ्मा, कग्युद, साक्य एवं गेलुग परम्पराएं विकसित हुई। इनमें से ञिङ्मा परम्परा को तान्त्रिक प्रस्थान माना गया है, किन्तु पश्चाद्वर्ती अनूदित शासनकाल में अन्य तीन परम्पराओं में भी नवीन तन्त्रों का विकास हुआ। कग्युद परम्परा की स्थापना महानुवादक मारपा लोचावा (1012-1099 ई०) ने की, साक्य परम्परा

---

1. प्रथमं भावयेद् योगमनुयोगं द्वितीयकम्।
   अतियोगं तृतीयं तु महायोगं चतुर्थकम्॥ —17.8, पृ. 123-129, कृष्णयमारितन्त्र, ति०सं० 1992
2. दलाई लामा, करुणा स्फुटाभता अन्तर्दृष्टि, तिब्बती संस्थान, 1996, पृ० 255
3. गोस् लोचावा शोन नु पल, देब थेर ङोनपो, वज्रविद्या संस्थान प्रकाशन, सारनाथ, 2002, भाग-1, पृ० 315

की स्थापना खोन कोनछोग ग्यलपो ( 1034-1102 ई० ) ने तथा गेलुग परम्परा की स्थापना जे च़ोडखा पा ( 1357-1419 ई० ) ने की।

आर्यावर्त (भारत) से लाये गये ग्रन्थों के अनुवाद के काल की विविधता एवं विकास के क्रम में तिब्बत में विभिन्न परम्पराओं का विकास हुआ, किन्तु सूत्रपक्ष को लेकर प्राचीन व नवीन परम्परा में कोई मतभेद नहीं है। सभी माध्यमिक दर्शन को मानते हैं, चर्या की दृष्टि से सभी बोधिसत्त्वयान का अनुसरण करते हैं। इसके अतिरिक्त भी चारों परम्पराओं में सूत्र एवं तन्त्र के अभ्यास की व्यवस्था विद्यमान है। प्रत्येक परम्परा में बुद्ध की शिक्षाओं के विशिष्ट लक्षणों सहित एक ही जीवन में बुद्धत्व प्राप्ति के आवश्यक उपाय तथा शिक्षाएं निहित हैं।

बौद्धधर्म के तिब्बत में विकास के समय भारत के विभिन्न विख्यात बौद्ध शिक्षा केन्द्रों से सांस्कृतिक निर्देशों सहित जो असाधारण धरोहर पहुँची उसमें तिब्बतियों की पूर्ण सहभागिता रही। वहाँ नागार्जुन के दर्शन तथा माध्यमिक प्रस्थान का एकछत्र राज रहा। चारों तिब्बती बौद्ध परम्पराएं इसे परमोत्कृष्ट दार्शनिक दृष्टि मानती है। बुद्धवचनों में तन्त्र को सर्वश्रेष्ठ मानने तथा उनकी साधना करने वाले बहुत से प्रकाण्ड भारतीय आचार्यों ने तिब्बत की यात्राएं कीं और उसका वहाँ प्रचार-प्रसार किया। इसलिए यदि तिब्बती बौद्धधर्मानुयायी भी तन्त्रवचनों को श्रेष्ठ मानकर उनकी साधना करता है, तो इसमें आश्चर्य की कोई बात नहीं है। दूसरे बौद्ध धर्मावलम्बी देशों में ऐसी बात नहीं है। तिब्बत की अपेक्षा अन्य थेरवादी बौद्ध देशों में तान्त्रिक साधना एवं पद्धति प्रचलित नहीं हुई। लेकिन चीन एवं जापान जैसे बौद्ध देशों में तन्त्र की साधना को कुछ हद तक स्वीकार किया गया तथा कर्मकाण्ड एवं अनुष्ठानों के अवसर पर उसके प्रयोग पर विशेष बल दिया गया। फिर भी, वहाँ तिब्बत की भाँति अनुत्तर योगतन्त्र की साधना प्रचलित नहीं हुई।

**चित्त की प्रधानता**

तिब्बत में बौद्धधर्म के अभ्यास का मुख्य केन्द्रबिन्दु चित्त परिशोधन है, इसलिए चारों तिब्बती परम्पराओं का चित्त के स्वभाव के बारे में एकमत होना स्वभाविक है। सभी परम्पराएं व्यावहारिकतया अथवा सूक्ष्मतया चित्त के विभिन्न स्तरों में भेद को स्वीकार करते हैं, और सभी स्वीकार करते हैं कि चित्त का वास्तविक स्वरूप प्रभास्वर एवं शून्यता है। फिर भी, सभी परम्पराओं की पारिभाषिक शब्दावलि एवं अधिगम के उपाय भिन्न-भिन्न हैं। जैसे परम पावन चौदहवें दलाई लामा ने कहा है—''नवीन शासन परम्परा के अनुत्तर योगतन्त्र तथा प्राचीन महासन्धि अनुत्तर योगतन्त्र दोनों चित्त के प्रभास्वर स्वरूप को

समान रूप से महत्त्व देते हैं और यही नवीन एवं प्रचीन परम्परा के बीच तुलना का उचित स्थल है।''[1]

संसार एवं निर्वाण की प्राप्ति में चित्त की भूमिका पर समस्त परम्पराओं के आचार्यगण एकमत हैं। सभी मानते हैं कि साधारण चित्त कर्म एवं क्लेशों के अधीन होकर कर्म करता है, जो व्यक्ति को कुशल एवं अकुशल कर्मों में प्रवृत्त कराता है और उससे वह व्यक्ति बार-बार उन कर्मों को दोहराता है। जैसा जिसका अभ्यास होता है, वह उसमें निपुणता प्राप्त कर लेता है। बार-बार क्रोध करने वाला व्यक्ति उसमें प्रगतिकर अपने स्वभाव को और अधिक क्रोधी बना लेता है। उसी प्रकार ठीक उसके विपरीत करुणा एवं मैत्री का अभ्यास करने वाला व्यक्ति उसमें प्रगतिकर सरलता से करुणा एवं मैत्री का उत्पाद करने में समर्थ हो जाता है। कहा गया है कि चित्त का स्वभाव प्रभास्वर है, मल तो आगन्तुक हैं।[2]

नवीन एवं प्राचीन दोनों ही तिब्बती बौद्ध परम्पराएं धर्मों को चित्तजनित मानते हैं तथा यह भी मानते हैं कि समस्त कल्पनाएं शून्यता से उदित होते हैं तथा शून्यता में ही विलीन हो जाते हैं। परम पावन दलाई लामा जी ने कहा है—

यदि कोई सभी धर्मों को चित्तजनित प्रतीत होने का कारण मानता है, जो कि चित्त के प्रभास्वर स्वरूप से भिन्न नहीं है, वह व्यावहारिक सत्ता अथवा सांवृतिक सत्य से प्रभावित नहीं है। जब हमें समाहित अवस्था में अपने वास्तविक स्वरूप का ज्ञान हो जाता है और प्रत्यक्ष रूप में उसके अर्थ का अवबोध होता है, तब संसार में विचरण करते हुए भी हम बुद्ध होते हैं।[3]

इस प्रकार नवीन अनूदित शासन के अन्तर्गत अनुत्तरयोगतन्त्र में मूलचित्त या आधारचित्त को परमार्थसत्य अर्थात् धर्मता के रूप में प्रस्तुत किया जाता है, जो समस्त सांसारिक धर्मों तथा निर्वाण का आधार है। कभी-कभी इसे प्रभास्वर या असंस्कृत भी कहा जाता है। ञिङ्मा परम्परा इसे चित्तवज्र कहता है, परन्तु मूलज्ञान अथवा आधारचित्त की तुलना करते हुए जिस चित्त का उल्लेख होता है, यह वह चित्त नहीं है। यह मात्र प्रभास्वरता, ज्ञानरूपता, स्वयं मूलज्ञान है। समस्त चित्तों का यह परम मूल है, सदा अविनाशी, अपरिवर्त्य तथा वज्रतुल्य अभेद्य निरन्तर प्रवाहयुक्त है। यह ठीक आचार्य मैत्रेय

1. दलाई लामा - करुणा स्फुटाभता अन्तर्दृष्टि, तिब्बती संस्थान, पृ० 258
2. सत्त्वा बुद्धा एव किं तु आगन्तुकमलावृताः।
तस्यापकर्षणात् सत्त्वा बुद्धा एवं न संशयः॥ —हे० त० 2.4.69
3. दलाई लामा - करुणा स्फुटाभता अन्तर्दृष्टि, तिब्बती संस्थान, पृ० 263

द्वारा अभिसमयालङ्कार में कहे अनुरूप है कि भगवान् बुद्ध की उत्कृष्ट क्रियाएं इसलिए शाश्वत मानी जाती हैं, क्योंकि वे अपार एवं अक्षय हैं। यह (चित्त) अजात भी है, क्योंकि वह समारोपित अथवा हेतु प्रत्ययों से उत्पन्न नहीं है तथा इसकी निरन्तरता सदैव अक्षुण्ण रहती है।[1]

यह समस्त सांसारिक धर्मों तथा निर्वाण का आधार है। यह बुद्धत्व की फलभूमि की धर्मकाय बनने का स्वभाव रखता है। समस्त समारोपणीय धर्मों से परे होने के कारण इसे परमार्थसत्य कहते हैं। इसकी क्रियाएं, अभिव्यक्तियाँ अथवा इसके स्थूल रूप संवृतिसत्य होते हैं। सामान्य स्थिति में व्यक्ति में कुशल, अकुशल भावों जैसे इच्छा, घृणा, भ्रान्ति आदि के उत्पाद के बावजूद चित्तवज्र इनकी अशुद्धता तथा क्लेशों से मुक्त रहता है। जैसे जल अतीव मैला हो सकता है, परन्तु इसका स्वभाव निर्मलता ही होता है। जिस प्रकार मैल इसके स्वभाव को मैला नहीं करता। उसी प्रकार चित्तवज्र की लीला के रूप में सशक्त क्लेशों और कर्मों के उत्पन्न होने पर भी इन कृत्रिमताओं के उत्पाद का आधार मूलचित्त स्वयं सदैव दोषमुक्त रहता है, क्योंकि वह अनादि शुभ्र एवं समन्तभद्र है।

बुद्धत्व की फलभूमि के उत्कृष्ट गुण अर्थात् दशबल, चतुर्वैशारद्य आदि इस चित्तवज्र में साररूप में विद्यमान होते हैं तथा वह कुछ प्रत्ययों के कारण अवरुद्ध होकर व्यक्त नहीं हो पाता है। अत: कहा जाता है कि हम सब आरम्भ से सम्पूर्णतया शुद्ध मूलचित्त युक्त बुद्ध अर्थात् बोधिप्राप्त ही होते हैं।[2]

प्रभास्वर मूलचित्त को व्यक्त करने के उद्देश्य से ही भिन्न-भिन्न उपायों द्वारा पृथक्-पृथक् विधियों का प्रतिपादन हुआ। गुह्यसमाज में प्राण-वायु अर्थात् नाड़ी-प्राण-बिन्दु का उल्लेख है। चक्रसंवर में चार प्रकार के आनन्द का उत्पाद उल्लिखित है। हेवज्र में आन्तरिक उष्णता अर्थात् चण्डाली क्रिया पर बल दिया गया है। कालचक्र में शून्यरूपता पर ध्यान लगाने का विधान है। महासन्धि योग की विशिष्टता यह है कि योगी स्फुट प्रभास्वर मूलचित्त की अभिव्यक्ति विश्लेषण अथवा तर्क आदि द्वारा न करके मात्र कल्पनारहित स्थिति को स्थित रखते हुए अन्य कई बाह्य तथा आन्तरिक क्रियाओं के साथ-साथ कर सकता है।[3]

---

1. दलाई लामा - करुणा स्फुटाभता अन्तर्दृष्टि, तिब्बती संस्थान, 1996, पृ० 260-261; द्रष्टव्य—
   इति कारित्रवैपुल्याद् बुद्धो व्यापी निरुध्यते ।
   अक्षयत्वाच्च तस्यैव नित्य इत्यपि कथ्यते ॥ —अभिसमयालंकार-8.11
2. द्रष्टव्य- हे० त० 2.4.69
3. दलाई लामा - करुणा स्फुटाभता अन्तर्दृष्टि, तिब्बती संस्थान, 1996, पृ० 273

**प्रचीन ( ञिङ्मा ) परम्परा**

प्राचीन (ञिङ्मा) परम्परा के समस्त तन्त्र आगम आदिबुद्ध समन्तभद्र से उद्भूत हैं। आदिबुद्ध समन्तभद्र समस्त त्रैकालिक बुद्धों के सर्वाकारज्ञता ज्ञान का साक्षात् स्वरूप अर्थात् धर्मकायिक स्वरूप हैं। सत्त्वों के आध्यात्मिक सामर्थ्य एवं उनके आशय व रुचि के अनुरूप वे उपायकुशलता से समस्त लोक में एक ही समय में धर्म की देशना करते हैं। वे धर्मधातु से पाँच प्रकार की प्रकाश किरणें प्रवाहित करते हैं, जो मण्डल का प्रतिनिधित्व करता है तथा सभी कालों एवं धातुओं के समस्त स्वरूपों में पाया जाता है। वे अनाभोग रूप से धर्म की देशना करते हैं और उन्हें वज्रधरों को सौंपते हैं तथा वे वज्रधर उस देशना को योग्य पात्रों में हस्तान्तरित करते हैं। विशेष रूप से वे समस्त आगम सुरतिवज्र को प्रदान किये गये, जो पूर्ण सम्भोगकायिक बुद्धक्षेत्र के वज्रधर थे। उन्होंने इस देशना को डाकिनी लस्-क्यि वङमोछे तथा वज्रसत्त्व को हस्तान्तरित किया। इन्होंने क्रमशः मनुष्य लोक में हस्तान्तरित किया।

तिब्बत में इन तन्त्रों की तीन परम्पराएं विकसित हुईं—आचार्य विमलमित्र, वैरोचन, म-रिनछेन छोग से अष्टवर्गीय मायाजाल गुह्यगर्भ आदि तन्त्रों की पहली परम्परा विकसित हुई। दूसरी परम्परा आचार्य पद्मसम्भव से विकसति हुई, जिन्होंने गुह्यगर्भ आदि तन्त्रों के संक्षिप्त सार के रूप में दर्शनोपदेशमाला नामक ग्रन्थ की रचना की और उसे ञक् ज्ञानकुमार आदि को प्रदान किया। नुब सङग्यस् येशे ने आचार्य हुंकर, धर्मबोधि एवं वसुधर से विशेष रूप से अनुयोगतन्त्रों की परम्परा प्राप्त की, जो तीसरी परम्परा के रूप में विकसित हुई।

तिब्बत में चली आ रही इन तीनों परम्पराओं के वचन एवं साधना की मिश्रित परम्परा एक धारा में सर्वप्रथम ञक् ज्ञानकुमार (नवीं शताब्दी) को प्राप्त हुई। उसके बाद नुब सङग्यस् येशे (नवीं शताब्दी) तथा उत्तरकालीन शासन के विकास के समय ल्हजे सुरपोछे (1002-1062 ई०) ने पुनः इस परम्परा को पुनर्जीवित किया। उनके शिष्य सुरछुङ शेरब ड्रग (1014-1074 ई०) ने इसकी शाखाओं का विस्तार किया और उनके शिष्य सुर शाक्य सेङ्गे (1050-1110 ई०) ने इसे पुष्पित एवं पल्लवित किया। इस प्रकार इन तीन गुरु शिष्यों ने मिलकर तिब्बत में पश्चाद्वर्ती शासन के विकास काल में इस परम्परा को न केवल पुनर्जीवित किया, अपितु इसका प्रचार-प्रसार कर सत्त्वों का अधिकाधिक कल्याण किया।[1]

---

1. ञिङ्मा क-म परम्परा का विकास, मोनलम छेनमो पत्रिका-12वाँ अंक, 2001 पृ० 27; दुद्जोम रिनपोछे- ञिङ्मा का इतिहास, ञिङ्मा छात्र कल्याण समिति, तिब्बती संस्थान-2001, पृ० 225

ञिङ्मा परम्परा तान्त्रिक एवं साधना दो मुख्य परम्पराओं के माध्यम से आगे बढ़ी। 1. दीर्घागम परम्परा (क-म परम्परा), 2. आसन्ननिधि परम्परा (तेर-मा परम्परा)। भगवान् बुद्ध से लेकर उनके शिष्यों से वर्तमान समय तक अविच्छिन्न रूप से चली आ रही यह दीर्घागम परम्परा सूत्रवर्ग, तन्त्रवर्ग एवं चित्तवर्ग तीन प्रकार का है, जो अनुयोगतन्त्र, महायोगतन्त्र एवं अतियोगतन्त्र से सम्बद्ध हैं। इनमें से अधिकांश वचन ञिङ्मा तन्त्रपिटक में संगृहीत हैं, जिसे रत्नलिङ्पा ने पन्द्रहवीं शताब्दी में सुर-हुगपा-लिङ् महाविहार के ग्रन्थों के आधार पर संग्रह किया। इसके अतिरिक्त जिग्मे लिङ्पा, कथोग रिगज़िन छेवङ् नोर्बू आदि ने भी ञिङ्मा तन्त्रपिटक का संग्रह किया है।[1]

ञिङ्मा परम्परा में सम्पूर्ण दीर्घागम परम्परा को तीन वर्गों में विभाजित किया गया है—1. सूत्रवर्ग के अन्तर्गत अनुयोगतन्त्र के साधना एवं अधिगम ग्रन्थ आते हैं, जिसका प्रारम्भिक ग्रन्थ अभिप्रायसंग्रह आदि पाँच मूल सूत्र हैं। 2. तन्त्रवर्ग अर्थात् जिसमें महायोगतन्त्र के गुह्यगर्भ, मायाजाल, आदि आठ मायाजालतन्त्रवर्ग (अठारह तन्त्रवर्ग) सम्मिलित हैं और जिसका प्रारम्भिक ग्रन्थ गुह्यगर्भतन्त्र है। 3. चित्तवर्ग में अतियोगतन्त्र अथवा महासन्धियोग समाहित है[2] , जिसके अन्तर्गत चित्तवर्ग, धातुवर्ग, अववादवर्ग आते हैं। चित्तवर्ग में पूर्वानूदित पाँच तन्त्रग्रन्थ, पश्चादनूदित तेरह तन्त्रग्रन्थ, धातुवर्ग में वज्रसेतु तथा अववादवर्ग में सत्रह तन्त्र ग्रन्थ आते हैं।[3]

## प्राचीन ( ञिङ्मा ) परम्परा की दृष्टि, चर्या एवं भावना

बौद्धशासन के विकास के पूर्वकाल में जिन तन्त्रों का प्रचार-प्रसार हुआ उन्हें ञिङ्मा परम्परा के अनुसार समस्त बुद्धों के ज्ञानधर्मकाय आदिबुद्ध समन्तभद्र द्वारा विद्याधरों, बोधिसत्त्वों एवं अत्यन्त सौभाग्यशाली व तीक्ष्ण बुद्धि वालों को प्रदान की गयी। यह परम्परा विनेयजनों के रुचि, बुद्धि, आशय एवं सामर्थ्यानुसार समस्त बुद्धवचनों को नौ यानों में वर्गीकृत करती है।[4] ये हैं—तीन बाह्ययान अर्थात् श्रावकयान, प्रत्येकबुद्धयान,

---

1. John Power, Introduction to Tibetan Buddhism, p. 329-330.
2. ञिङ्मा क-म परम्परा का विकास, ञिङ्मा मोनलम छेनमो पत्रिका-12वाँ अंक, 2001, पृ० 42
3. ञिङ्मा क-म परम्परा का विकास, मोनलम छेनमो पत्रिका-12वाँ अंक, 2001 पृ० 27
4. महास्वयंभूविद्यातन्त्र, त्रिसंवरविनिश्चयटीका, गुह्यगर्भतन्त्र आदि अनेक तन्त्र ग्रन्थों सहित लोङछेन रबजम, महानुवादक धर्मश्री, मिफम नमग्यल, ग्युरमेद् छेवङ् छोगडुब, रिगज़िन जिग्मेद् लिङ्पा आदि के ग्रन्थों में इनके बारे में पर्याप्त विवरण प्राप्त होता है।

   རིག་འཛིན་འཇིགས་མེད་གླིང་པ། པོད། ཀ ཤོག 101-103; ཀློང་ཆེན་རབ་འབྱམས། གྲུབ་མཐའ་རིན་པོ་ཆེའི་མཛོད། ཤོག 493-528, Tarthang Edition; ལོ་ཆེན་དྷརྨ་ཤྲཱི། དཔལ་གསང་བའི་སྙིང་པོ་དེ་ཁོ་ན་ཉིད་

बोधिसत्त्वयान, तीन बाह्यतन्त्र अर्थात् क्रियातन्त्र, चर्यातन्त्र, योगतन्त्र एवं तीन गुह्यतन्त्र अर्थात् महायोगतन्त्र, अनुयोगतन्त्र, अतियोगतन्त्र अथवा महासन्धियोगतन्त्र।

सत्त्वों की चित्तप्रवृत्ति, आशय एवं सामर्थ्य के अनुरूप यानों के भी अनेक भेद कहे गये हैं। तीन तन्त्रयान ञिङ्मा परम्परा की अनोखी शिक्षा हैं। इनमें से भी अतियोगतन्त्र सबसे विशिष्ट है। ये सभी यान प्रत्यक्ष व अप्रत्यक्ष रूप से निर्वाणगामी हैं, बुद्धत्व प्राप्ति के मार्ग हैं। अपनी बौद्धिक तीक्ष्णता एवं कार्मिक वासनाओं की विविधता की वजह से कुछ सत्त्व सबसे नीचले क्रम के यान से अभ्यास प्रारम्भ करते हैं और अपनी अभ्यास की क्षमता के अनुसार उन्नति करते हैं। एक सामान्य अनुयायी नीचे के यान से प्रारम्भ कर अपना प्रयास तब तक जारी रखता है, जब तक ऊँची साधना में जाने हेतु तैयार न हो जाय। जो लोग तीक्ष्ण बुद्धिवाले हैं तथा दृढ़ कर्मयोग वाले हैं, वे सीधे श्रेष्ठयान अर्थात् अतियोग में प्रवेश कर सकते हैं और फल भी तुरन्त प्राप्त कर सकते हैं। इस प्रकार के जन्मजात गुणों वाले व्यक्ति के लिए साधारण शिक्षा हेतु जीवन व्यतीत करने का सीधा अर्थ है जीवन, शक्ति एवं समय की बरबादी। किन्तु सभी के लिए समान रूप से उच्च शिक्षा से ही प्रारम्भ किया जाना फलदायक नहीं है, अपितु यह गलत है। इसलिए वस्तुस्थिति यह है कि एक कल्याणमित्र मार्गदर्शक का होना परमावश्यक है; ताकि विभिन्न यानों की शिक्षा में प्रवृत्त होने हेतु सही दिशा-निर्देश प्राप्त हो सके।

## तीन बाह्ययान

पुद्गलनैरात्म्य ज्ञान का बोध करना श्रावकयानियों का दर्शन है। ये वस्तुओं की स्वलक्षण सत्ता स्वीकार करते हैं। ये निरवयव परमाणु एवं विज्ञान की परमार्थ सत्ता भी स्वीकार करते हैं। इनका लक्ष्य स्वयं की शान्ति, सुख एवं निर्वाण की प्राप्ति है। आठ प्रतिमोक्ष संवरों में से किसी एक का पालन करते हैं। चित्त की एकाग्रता को बनाये रखने हेतु शमथ की भावना करते हैं तथा विपश्यना की प्राप्ति के लिए चार आर्यसत्यों सहित उनके सोलह आकारों की भावना करते हैं। चार आर्य सत्यों को रोग, रोग-हेतु, रोगमुक्त

---

རིས་པའི་རྒྱུད་ཀྱི་རྒྱལ་པོ་སྒྱུ་འཕྲུལ་དྲ་བ་སྤྱི་དོན་གྱི་སྒོ་ནས་གཏན་ལ་འབེབས་པར་བྱེད་པའི་ལེགས་བཤད་གསང་དག་ཞལ་ལུང་། མི་ཕམ་རྣམ་རྒྱལ། ཡིད་བཞིན་མཛོད་ཀྱི་གྲུབ་མཐའ་བསྡུས་པ། p. 32-37; འགྱུར་མེད་ཚེ་དབང་མཆོག་གྲུབ། བདེ་བར་གཤེགས་པའི་བསྟན་པ་ཐམས་ཅད་ཀྱི་སྙིང་པོ་རིག་པ་འཛིན་པའི་སྡེ་སྣོད་རྡོ་རྗེ་ཐེག་པ་སྔ་འགྱུར་རྒྱུད་འབུམ་རིན་པོ་ཆེའི་རྟོགས་པ་བརྗོད་པ་ལྷའི་རྔ་བོ་ཆེ་ལྟ་བུ་གཏམ། p. 105-

व्यक्ति तथा औषधि के रूप में ग्रहण कर दु:खसत्य को ज्ञेय, समुदय सत्य को त्याज्य (प्रहेय), निरोध सत्य को प्रापणीय एवं मार्गसत्य को सेवनीय मानते हैं। फल के रूप में श्रावकयानी चार युगल एवं आठ पुरुष की प्राप्ति करते हैं— स्रोतापत्तिफलप्रतिपन्नक-स्रोतापन्न, सकृदागामीफलप्रतिपन्नक-सकृदागामि, आनागामीफलप्रतिपन्नक-अनागामी एवं अर्हत्त्वफलप्रतिपन्नक-अर्हत्।[1]

प्रत्येकबुद्धयान में दर्शन के रूप में पुद्गलनैरात्म्य और धर्मों की नि:स्वभावता का बोध होता है। ग्राह्य शून्यता का बोध होता है अर्थात् ग्राह्य-ग्राहक दोनों की शून्यता का बोध नहीं होता है। अत: ये विज्ञान के निरवयवी अस्तित्व को परमार्थ रूप में स्वीकार करते हैं। चर्या के रूप में ये आठ प्रातिमोक्ष संवरों में से किसी एक का पालन करते हैं। प्रमुखतया शमथ की भावना करते हुए सोलह आकारों के साथ चार आर्यसत्यों की भावना करते हैं। फल प्रत्येकबुद्ध अर्हत् पद की प्राप्ति करते हैं।

बोधिसत्त्वयानी दर्शन के रूप में ये पुद्गल-नैरात्म्य एवं धर्म-नैरात्म्य का अवबोध करते हैं। समस्त सत्त्वों को बुद्धत्व प्राप्त कराना इनका परम लक्ष्य है। मुख्यतया छह पारमिताओं सहित चार संग्रह-वस्तुओं का अभ्यास करते हैं। दो नैरात्म्य, पाँच मार्ग तथा सैंतीस बोधिपाक्षिक धर्मों की भावना करते हैं। फल के रूप में बुद्धत्व की प्राप्ति करते हैं, जो दो कायों अर्थात् परार्थ के लिए निर्माणकाय तथा स्वार्थ में धर्मकाय से युक्त होता है।

श्रावक, प्रत्येकबुद्ध एवं बोधिसत्त्व इन तीनों यानों में व्यक्ति हेतु, समुदय, कर्म और क्लेशों से निवृत्त होकर निर्वाण प्राप्त करता है। इसलिए इन्हें समुदययान के नाम से जाना जाता है।

**तीन बाह्यतन्त्र**

क्रियातन्त्र में साधक को यह बोध होता है कि सांवृतिक रूप से प्रतीत समस्त स्कन्ध, धातु एवं आयतन धर्मों का शोधन किया जाना चाहिए। परमार्थत: स्वभावविशुद्ध चित्त ही शोधन का आधार है। साधक शुद्ध जीवन यापन करता है और देव के तथता स्वरूप की मार्ग के रूप में भावना करते हुए उसे स्वामी और स्वयं को सेवक के रूप में देखकर फल प्राप्ति की कामना करता है।

मिफम रिनपोछे कहते हैं कि परमार्थसत्य में धर्मों की सत्ता सत्यद्वय अर्थात् आभास एवं शून्यता के अभिन्न स्वभाव में समान रूप से सत् है। किन्तु संवृतिसत्य में

1. अर्थविनिश्चयसूत्रनिबन्धनम्, पृ० 252-253, के० पी० जायसवाल रिसर्च इन्स्टीच्यूट, पटना, 1971

साधक इष्ट देवों को स्वामी के रूप में देखते हैं, जो सर्वदोषविनिर्मुक्त, सर्वगुणसम्पन्न, आदिज्ञान स्वरूप पारमार्थिक क्षेत्र का प्रभास्वरस्वरूप है और जो अस्थायी एवं अन्तिम फल प्रदान करने वाला है। इस तन्त्र में साधक स्वयं को एक ऐसा भक्त मानता है, जिसने अभी लक्ष्य को प्राप्त नहीं किया है और उसे अभी अधिष्ठित किया जाना है। अत: परमार्थसत्य में सभी सम हैं, किन्तु संवृतिसत्य में प्रतीत्यसमुत्पाद के सिद्धान्त में कोई विवाद नहीं है। इसलिए अभ्यास के माध्यम से तथा सभी धर्मों को देवताओं के काय, वाक्, चित्त का ही लक्षण स्वरूप स्वीकार करना इस तन्त्र का दर्शन है। इसमें साधक तात्कालिक रूप से अनेक क्रियाकलापों के लिए शक्ति प्राप्त करता है और अन्ततोगत्वा स्वयं इष्टदेव के सार को ग्रहण करता है।[1]

इस तन्त्र में साधक क्रियायोग के छह देवों (मुद्रादेव, अक्षरदेव, ध्वनिदेव, शून्यदेव, रूपदेव एवं कुलदेव) की शमथ भावना करता है और उनके हृदय बीजमन्त्रों के उच्चारण से उन्हें प्रेरित करता है। फलस्वरूप लौहे को स्वर्ण में परिवर्तित करने आदि रसायन विद्या का अधिष्ठान प्राप्त होता है।

क्रियातन्त्र दृढ़तापूर्वक कहता है कि तन्त्र का अभ्यास तभी पूर्ण होता है, जब इसके अनुष्ठान विधान पक्ष को भी पूर्ण किया जाय। अन्यथा वह बिना खाद व पानी के बीज बोने की भाँति कोई फल प्रदान नहीं करेगा। इसलिए यह तन्त्र में वर्णित काय, वाक्, चित्त के अनुष्ठान विधान, स्वच्छ जीवन, प्रतिदिन तीन बार परिधान बदलना, स्नान, पूजा-पाठ, होम(यज्ञ) आदि पर विशेष बल देता है।

फल के रूप में साधक को कई साधारण सिद्धियाँ प्राप्त होती हैं। जैसे—रूपधातु एवं अरूपधातु के सत्त्वों के समान सौभाग्य वाले विद्याधर का जीवन। अन्ततोगत्वा साधक सोलह जन्मों में तीन बुद्ध कायों तथा पाँच आदिज्ञान से युक्त तीन बुद्धकुलिक (तथागत, वज्र एवं पद्म) वज्रधरत्व पद को प्राप्त करता है।

चर्यातन्त्र को उभयतन्त्र के नाम से भी जाना जाता है, क्योंकि इसका अभ्यास क्रियातन्त्र के सदृश और दृष्टि योगतन्त्र के सदृश है। ञिङ्मा सम्प्रदाय के महान् विद्वान् मिफम रिनपोछे का कहना है कि चर्यातन्त्र स्नान आदि बाह्य शुद्धीकरण एवं आभ्यन्तर चिन्तन दोनों पर समान बल देता है। इसमें साधक इष्टदेवों की मित्रवत् एवं बन्धुवत् भावना करते हुए अधिष्ठान प्राप्ति के लिए उन पर निर्भर रहता है।

---

1. མི་ཕམ་རྣམ་རྒྱལ། ཡིད་བཞིན་རིན་པོ་ཆེའི་མཛོད་ཀྱི་གྲུབ་མཐའ་བསྡུས་པ། སྟོག 32a/2

परमार्थसत्य में सभी धर्मों की समता है, किन्तु संवृतिसत्य में प्रतीत्यसमुत्पाद के सिद्धान्त से अनवरत आभास के कारण चर्यातन्त्र का साधक अस्थायी एवं स्थायी सिद्धि की प्राप्ति के लिए इष्टदेव की निर्भरता को स्वीकार करता है। साधक इष्टदेव को मित्रवत् देखता है और दो गम्भीर सत्यों को स्वीकार करता है।

साधक स्वयं के समक्ष इष्टदेव की भावना करता है और मन्त्र व माला जाप के साथ मन्त्रों पर विशेष ध्यान देता है। इसे सलक्षण साधना कहते हैं। ध्यान के अन्तिम क्षण में साधक इष्देव को विसर्जित कर वस्तुस्थिति की भावना करता है, जो निर्विकल्प एवं निर्लक्षण साधना कहलाती है।

क्रियातन्त्र की भाँति इसमें भी शुद्धता एवं स्वच्छतापूर्ण जीवन पर बल दिया जाता है। यह सामान्यतया अनेक सिद्धियों को प्राप्त कराता है। अन्ततोगत्वा चार बुद्धकुलिक (तथागत, वज्र, रत्न एवं पद्मकुल) अर्थात् तीन बुद्धकायों एवं पाँच आदिज्ञान से युक्त वज्रधर पद को सात जीवन में प्राप्त कराता है।[1]

योगतन्त्र चित्त-भावना पर विशेष बल देता है और शुद्ध एवं स्वच्छ जीवन जैसे गौण सहायक अर्थात् शारीरिक चर्याओं पर भी बल देता है। मिफम रिनपोछे कहते हैं कि चूँकि पूर्व के दो यानों की अपेक्षा समता-ज्ञान के बोध में इस तन्त्र में अधिक सामर्थ्य है, इसलिए साधक स्वयं एवं इष्टदेव के वास्तविक स्वभाव के समता बोध में निश्चितता का लाभ करता है। फलस्वरूप संवृतिसत्य में स्वयं की इष्टदेव से अभिन्न रूप में भावना करने के कारण जल में जल की भावना द्वारा साधक स्वयं को इष्टदेव के रूप में सिद्ध करता है।

चूँकि सभी धर्म मात्र चित्त की कल्पनाएं हैं, अतः यदि साधक भावनामयी बल का प्रयोग करता है, तो स्वयं भावित देव हो जाता है। योगतन्त्र की असाधारण एवं निश्चित दृष्टि यह है कि देवों के चार स्वभावों अर्थात् दिव्यकाय, दिव्यवाक्, दिव्यचित्त एवं दिव्यकर्म का अभ्यास किये जाने पर साधक स्वयं का देव-स्वरूप साक्षात्कार करता है।

योगतन्त्र में त्रिशरणगमन तथा बोधिचित्तोत्पाद के विकास के उपरान्त शून्यता की अवस्था में साधक पाँच अभिसम्बोधियों सहित देवमण्डल के रूप में स्वयं की भावना करता है।[2] अर्थात् वह आदिज्ञान के देवों का आह्वान करता है और उन्हें स्वयं में विलीन

---

1. མི་ཕམ་རྣམ་རྒྱལ། ཡིད་བཞིན་རིན་པོ་ཆེའི་མཛོད་ཀྱི་གྲུབ་མཐའ་བསྡུས་པ། སྟོག 32b/5
2. पाँच अभिसम्बोधियाँ —
   1. क्षेत्र एवं स्थान-सम्पद् हेतु पद्मासन-अभिसम्बोधि,

करता है अथवा भावित रूप में उनका साक्षात्कार करता है। पुनः वह अपने काय, वाक्, चित्त एवं कर्म को इष्टदेव के दिव्यकाय, दिव्यवाक्, दिव्यचित्त एवं दिव्यकर्म के रूप में चार मुद्राओं से मुद्रित करता है।[1]

तात्कालिक रूप से योगतन्त्र में स्वच्छता आदि का अभ्यास किया जाता है, किन्तु प्रमुखतया यह शरीरिक नियमों के प्रति पूर्व के दो तन्त्रों की अपेक्षा कम महत्त्व तथा आभ्यन्तर योग भावना पर अधिक बल देता है।

यह अनुभव एवं अधिगम के गुणों का विकास करता है। वस्तुतः पाँच स्कन्ध, पाँच इन्द्रियाँ एवं पाँच नीवरणों का परिशोधन करता है और तीन जन्मों में पाँच बुद्धकुलिक तथा पाँच आदिज्ञान स्वरूप को प्राप्त कराता है।[2]

[क्रमशः]

●

---

2. धर्मसम्पद हेतु वाक् अक्षर-अभिसम्बोधि,
3. काल-सम्पद् नित्य एवं अचिन्त्य रूप से स्थित होने का हेतु चित्तमुद्रा-अभिसम्बोधि,
4. परिषद् एवं शास्तृ-सम्पद् हेतु समग्रकायमण्डलचक्र-अभिसम्बोधि,
5. काय एवं ज्ञान-सम्पद् हेतु देवज्ञानसत्त्व-अभिसम्बोधि।

मिफम-मग्यल, 'मिशिन रिनपोछे ज़ोद् क्यि डुब दुम्', पृ० 109, त्रिङ्मा छात्र कल्याण समिति प्रकाशन, तिब्बती संस्थान, सारनाथ, 1992

1. चार मुद्राएं—काय-स्वरूप महामुद्रा, वाक्-स्वरूप धर्ममुद्रा, चित्त-स्वरूप समयमुद्रा, स्मरण एवं संहरण प्रभा के द्वारा कर्म का सम्पादन कर्ममुद्रा है। (मिफम- पृ० 109)

2. མི་ཕམ་རྣམ་རྒྱལ། ཡིད་བཞིན་རིན་པོ་ཆེའི་མཛོད་ཀྱི་གྲུབ་མཐའ་བསྡུས་པ། ཐོག 33b/1

# तन्त्र की सामान्य एवं संक्षिप्त व्यवस्था ( 13 )

—छेरिंग डोलकर—

[ प्रस्तुत अंक में आचार्य बुस्तोन रचित ''सामान्य एवं संक्षिप्त तन्त्रोपन्यास रत्ननिधि द्वारोद्घाटक कुञ्जी'' नामक ग्रन्थ के हिन्दी अनुवाद के क्रम में तन्त्र का लोक में प्रसार के अन्तर्गत द्वितीय विषय 'तन्त्र के अभिधान का भेद' का हिन्दी अनुवाद दिया जा रहा है। इसमें इसके तीन विषय तन्त्रभेद, तन्त्रसंग्रह और तन्त्र आगम ग्रन्थ परिमाण एवं इनके उपभेद सम्मिलित हैं। ]

**2. तन्त्र के अभिधान का भेद—**

इसमें तीन भेद (विषय) हैं—तन्त्र भेद, तन्त्र संग्रह और ग्रन्थ परिमाण।

**I. तन्त्र भेद**—इसमें भी दो विषय हैं—तन्त्र की स्थिति क्रम और प्रहेय प्रतिपक्ष का भेद।

**I. तन्त्र की स्थिति क्रम**—इसमें आठ भेद हैं—मूलतन्त्र, कल्पतन्त्र, उत्तरतन्त्र, उत्तरोत्तरतन्त्र, व्याख्यातन्त्र, हृदयतन्त्र, फलतन्त्र और परमाद्भुततन्त्र। जैसा कि ज्ञानतिलक (तो० 422) में कहा है—

''तन्त्रों की स्थिति-क्रम कैसा है?
श्रीमान(श्रीयुत) महाकुल तन्त्र,
सात लाख से लक्षित हैं;
यह प्रधान मूलतन्त्र है।
आठ कायात्मक परमश्रेष्ठ;
पाँच लाख से लक्षित कल्प(तन्त्र) हेवज्र है।
श्रीमान् महामुद्रातिलक(तन्त्र) को उत्तरतन्त्र माना गया है।
प्रसिद्ध तन्त्र ज्ञानगर्भ, यह उत्तरोत्तर(तन्त्र) है।
आनन्द-ज्ञान-तिलक-शब्द-महागुह्य व्याख्यातन्त्र है।
सिद्धिनिर्देश-तिलक, भद्रानना हृदय(तन्त्र) और
तत्त्वप्रदीप फलतन्त्र के रूप में प्रसिद्ध है, ऐसा कहा जाता है।
इन्हें मैंने सात (प्रकारों) में (स्पष्ट कर) कहा है।
परमाद्भुततन्त्र, आठवीं देवी, कायरहित होने से यह कथ्य नहीं है।

इस प्रकार समस्त क्रम को तथता देवी के रूप में जानना चाहिए।
जैसे बीज से अंकुर की तरह,
सभी तन्त्रों के (स्थिति) क्रम को क्रम से जानना चाहिए।''

इस प्रकार बीज से अंकुर और फल होने तक की इस क्रम की भाँति मूलतन्त्र से अन्य तन्त्रों की उत्पत्ति होती है। अतः (ये) अर्थ-क्रमानुसार स्थित हैं। व्याख्या में बतलाया गया है कि 'सभी तन्त्र-क्रम क्रमशः जानना चाहिए', ऐसा (जो) कहा गया है उससे अन्य सभी तन्त्र भी वैसे ही हैं; जानना चाहिए। यहाँ कल्पतन्त्र से संग्रहतन्त्र इंगित होता है, क्योंकि ये सभी सप्तसाहस्त्रिका से संगृहीत हैं।

**(क) मूलतन्त्र**—नाम समान होने पर भी अर्थतः (मूलतन्त्र) चार हैं। जैसे—उत्तरतन्त्र और उत्तरोत्तरतन्त्र आदि के उत्पत्ति का आधार (अर्थात्) उत्तरतन्त्र की अपेक्षा से मूलतन्त्र। व्याख्यातन्त्र द्वारा अभिमत व्याख्या का आधारभूत (तन्त्र) (अर्थात्) व्याख्यातन्त्र की अपेक्षा से मूलतन्त्र। आदि में भाग्यवान् विनेयजनों के लिए अर्थतः स्पष्ट और विस्तृत रूप से कहे जो संग्रहतन्त्र हैं (उनके) संग्रह करने का आधार (अर्थात्) संग्रहतन्त्र की अपेक्षा से मूलतन्त्र तथा अनेक तन्त्रों के आश्रय अथवा आधार (अर्थात्) अवयवतन्त्रों की अपेक्षा से मूलतन्त्र।

**उत्तरतन्त्र की अपेक्षा से मूलतन्त्र**—मूलतन्त्र, उत्तरतन्त्र और उत्तरोत्तरतन्त्र इन तीनों में से तत्त्वसंग्रहतन्त्र मूलतन्त्र है। लोक और लोकोत्तरधर्म तथता का जो स्वरूप है उसका सभी सत्त्वों में सामान्य रूप से होना मूलतन्त्र है। लोक-लोकोत्तरसिद्धि को प्राप्त करके सत्त्वों पर उत्तरोत्तर अनुग्रह आदि, अनादि तथा अनन्त महासमयी तथता बुद्ध और बोधिसत्त्वों को प्राप्त करने का हेतु बतलाने वाला उत्तरतन्त्र है। भावना से भयभीत तथा त्रस्त होकर कर्माभिनिविष्ट सत्त्वों पर अनुग्रह करने वाला, परम विशिष्ट सिद्धि-साधना में प्रवेश नहीं कर पाने वालों को सालम्बन उपाय बतलाने वाला उत्तरोत्तरतन्त्र है। ये तीनों भी मूलतन्त्र और व्याख्यातन्त्र से निर्मित मूलतन्त्र में संगृहीत होते हैं, मूलतन्त्र तथा संग्रहतन्त्र से निर्मित मूलतन्त्र में संगृहीत होते हैं, मूलतन्त्र और अवयव-तन्त्र से निर्मित मूलतन्त्र में संगृहीत होते हैं।

**व्याख्यातन्त्र की अपेक्षा से मूलतन्त्र**—(जैसे) अष्टसाहस्त्रिका गुह्यसमाज है, उसे मूल(तन्त्र) के रूप में स्थापित कर व्याख्यातन्त्रों के द्वारा शब्द और अर्थ दोनों की विस्तृत व्याख्या की गई है। यह मूलतन्त्र तथा संग्रहतन्त्र में से संग्रहतन्त्र है। मूल(तन्त्र) और

अवयव(तन्त्र) दोनों में से मूलतन्त्र है। मूलतन्त्र और उत्तर(तन्त्र) आदि में से स्व-उत्तरतन्त्र की अपेक्षा से मूलतन्त्र का पराश्रित उत्तरतन्त्र है।

**संग्रहतन्त्र की अपेक्षा से मूलतन्त्र**—(जैसे) द्वादशसाहस्रिका आदिबुद्ध(तन्त्र) है। आठ तन्त्रों में मूलतन्त्र इसी से बने हैं। इसका मूलतन्त्र तथा व्याख्यातन्त्र किसी में भी निर्धारित नहीं है; क्योंकि पञ्चविंशतिसाहस्रिका गुह्यसमाज मूलतन्त्र भी है और द्वादशसाहस्रिका वज्रमाला मूलतन्त्र रूपी व्याख्यातन्त्र भी है। शतसाहस्रिका-योग(तन्त्र) उत्तरतन्त्र और उत्तरोत्तर (तन्त्र) (दोनों) हैं।

**अवयवतन्त्रों की अपेक्षा से मूलतन्त्र**—प्रदीपोद्योतन में कहा है—

जितने भी य र ल व ह पर्यन्त
क ख घान्त ण ज्ञान्त
ड ढान्त और मान्त,
प्रत्येक का मूल तीन अक्षर हैं।[1]

इस प्रकार तैंतीस व्यञ्जनान्त नाम वाले सभी तन्त्रों का मूल श्री(गुह्य)समाज मूलतन्त्र है। अन्य सभी तन्त्र उससे विखण्डित अवयव के समान होने से अवयवतन्त्र हैं। यथा प्रदीपोद्योतन में भी कहा है—''अवयव का व्याख्यातन्त्र और अवयवतन्त्र''। अभिधानोत्तरवृत्ति में भी कहा है—''तन्त्र दो हैं मूल(तन्त्र) और अवयव(तन्त्र), अथवा मूल(तन्त्र) और व्याख्यातन्त्र। क्या दोनों मूल(तन्त्र) एक ही हैं या पृथक्? (उत्तर है) दोनों ही हैं, क्योंकि प्रधान अभिधेय है।'' इस प्रकार प्रधान एवं गण (समूह) में होने से मूल(तन्त्र) और अवयवतन्त्र हैं। इसमें भी मूलतन्त्र, संग्रहतन्त्र, उत्तरतन्त्र और उत्तरोत्तर(तन्त्र) आदि नाना प्रकार के होने से कोई एक (तन्त्र) नियत नहीं है।

**( ख ) कल्पतन्त्र और संग्रहतन्त्र**—महोद्देशतन्त्र में कहा है—कलियुगी सत्त्वों के लिए संक्षेप में संगृहीत करके प्रदर्शित किया गया है, जैसे द्विकल्प हेवज्र आदि। इस संग्रहतन्त्र में मूल(तन्त्र) और अवयव(तन्त्र) (अथवा) व्याख्यातन्त्र दोनों हैं, जैसे कि द्विकल्प(हेवज्र) और (वज्र)पञ्जर का संग्रहतन्त्र होना। मूलतन्त्र, उत्तरतन्त्र और उत्तरोत्तर

---

1. यावद् यरलवा हान्ता कखघान्ता च ज्ञान्तकाः ।
डढपास्तथतान्ताश्च ते ते त्र्यक्षरमूलिकाः ॥ (प्रदीपोद्योतन, पृ० 1), इस श्लोक के भोट एवं संस्कृत पाठ में किञ्चित् भेद है।

त्रिविध तन्त्र वाले भी हैं, जैसे दशकल्प समायोग मूलतन्त्र, सप्तकल्प उत्तरतन्त्र और पञ्चकल्प उत्तरोत्तरतन्त्र। ये तीनों संग्रहतन्त्र हैं। मूल(तन्त्र) और अवयवतन्त्र दोनों वाले भी (संग्रहतन्त्र) हैं, जैसे—अष्टशतसाहस्त्रिका गुह्यसमाज और वैरोचनमायाजाल, दोनों संग्रहतन्त्र हैं।

**(ग.घ.) उत्तरतन्त्र और उत्तरोत्तरतन्त्र**—गुह्यसमाज(तन्त्र) टीका में आचार्य विश्वमित्र द्वारा कहे गए उत्तर(तन्त्र) और अर्थ-उत्तर(तन्त्र) दोनों में से अर्थ-उत्तर(तन्त्र) में—पूर्व अभाषित की देशना, पूर्व भाषित की पूर्ति और पूर्व-भाषित के सन्देहों का निराकरण, ये तीन कहे गए हैं। फिर भी यहाँ भिन्न वर्ग तन्त्र का पूर्व एवं उत्तर, सवर्गीय पृथक् तन्त्र का पूर्व एवं उत्तर तथा एक ही (समान) तन्त्र का पूर्व एवं उत्तर तीन हैं।

**भिन्न वर्ग तन्त्र का पूर्व एवं उत्तर**—तत्त्वसंग्रहतन्त्र योग एवं महायोगतन्त्र का आधार अथवा मूल-सदृश होने से मूलतन्त्र है। उससे भी उत्तर संवर(तन्त्र) उत्तरोत्तर(तन्त्र) है, जैसा कि चर्यामेलापक(प्रदीप)[1] में कहा है—"श्रीतत्त्वसंग्रह आदि मूलतन्त्र और अनुत्तरतन्त्र में"। (चक्र)संवर मूलतन्त्र में भी कहा है—"उत्तर से भी उत्तर है"[2]। इसकी जयभद्र कृत व्याख्या (श्रीचक्रसंवरमूलतन्त्र पञ्जिका, तो० 1406) में (कहा है), उत्तरतन्त्र (गुह्य)समाज आदि हैं, क्योंकि इससे भी उत्तर है; इस कथन के अनुसार उत्तर का अर्थ है परवर्ती। आनन्दगर्भ ने तत्त्वसंग्रह को मूलतन्त्र, महासमयतत्त्व को उत्तरतन्त्र और मायाजाल (तो० 466) को उत्तरोत्तर(तन्त्र) कहा है।

**सवर्गीय पृथक् तन्त्र का पूर्व एवं उत्तर**—(चक्र)संवरमूलतन्त्र के "उत्तर से भी उत्तर है", आचार्य वज्र द्वारा इसकी व्याख्या में जैसा कि कहा है, मूलतन्त्र एक लाख पटलात्मक, इसका उत्तर(तन्त्र) एक लाख श्लोक वाला और इसका भी उत्तरतन्त्र सात सहस्त्र श्लोक वाला है। ये तीनों (भेद) व्याख्यातन्त्र, अवयवतन्त्र और उत्तरतन्त्र आदि में भी हैं। हेरुकाभिधान में तीन लाख, एक लाख और एक सहस्त्र आदि हैं।

**एक ही (समान) तन्त्र का पूर्व एवं उत्तर**—यथा—पञ्चशतसाहस्त्रिका हेवज्र-(तन्त्र) के अस्पष्ट अर्थों को संगृहीत कर प्रदर्शित करने वाला महामुद्रातिलक, उसी (तन्त्र) (हेवज्र) का उत्तर(तन्त्र) है। आठ तन्त्रों के उत्तर और उत्तरोत्तर(तन्त्र) भी इसी

---

1. 'श्रीतत्त्वसंग्रहादौ मूलतन्त्रे चोत्तरतन्त्रे'—चर्यामेलापकप्रदीप, पृ० 25, 26
2. उत्तरादपि चोत्तरं—चक्रसंवरतन्त्र, 1.2, पृ० 5

के आधार पर हैं। ये दोनों संग्रहतन्त्र व्याख्यातन्त्र और अवयवतन्त्र हैं, न कि तत् सापेक्ष मूलतन्त्र।

(आचार्य) विश्वमित्र के अनुसार इन तीनों (भेद) में से पूर्व अभाषित को दर्शाने वाले उत्तर(तन्त्र) में से पूर्व के अवशिष्ट व्याख्या का उत्तर(तन्त्र) जैसे दुर्गतिपरिशोधन तन्त्रोत्तरकल्प के समान हैं। सिद्धिनिर्देश का उत्तर(तन्त्र) तत्त्वसंग्रह के दो उत्तरतन्त्र के समान हैं। गर्भ(हृदय)निर्देश का उत्तर(तन्त्र) लघुकालचक्रतन्त्र के उत्तरतन्त्र के समान, ये तीन हैं। ये तीनों स्व-आपेक्ष उस पूर्व तन्त्र विस्तृत और संग्रह रूप मूल-व्याख्या जो मूल-अवयव हैं, उसके अन्तर्गत आता है। पूर्व-भाषित पूरक-उत्तरतन्त्र तो द्विकल्प के उत्तर-कल्पतन्त्र द्वारा षोडशभुज साधन आदि पूरक (तन्त्र) हैं। वैरोचनाभिसम्बोधि के उत्तर(तन्त्र) के द्वारा चतुष्कर्म होम आदि पूरक हैं। यमारिक्रोधविजय उत्तरतन्त्र द्वारा श्रीसाधना तथा उत्तरोत्तर(तन्त्र) द्वारा पट-साधन आदि पूरक के समान हैं। मूलतन्त्र के अर्थ को विभेद पूर्वक प्रतिपादन करना पूर्वभाषित सन्देह निवारक उत्तर(तन्त्र) है। यथा गुह्यसमाज और सम्पुट का उत्तरतन्त्र या समायोग-उत्तरतन्त्र तथा उत्तरोत्तर(तन्त्र) की तरह। ये दोनों जो मूलतन्त्र हैं, इनकी अपेक्षा से व्याख्यातन्त्र है।

**( ङ) व्याख्यातन्त्र**—व्याख्यातन्त्र के लिए अस्पष्ट विषयों का स्पष्टीकरण, अपूर्ण की पूर्ति, भिन्न-नय, संक्षिप्तार्थ (पिण्डार्थ), सजातीयता, निश्चय ज्ञानोत्पादक (निर्णयात्मक) और शब्दार्थ का विभाजन, ये सात (विषय) होने चाहिए, ऐसा गुरुजनों का मत है।

**अस्पष्ट विषयों का स्पष्टीकरण**—जैसे—गुह्य(समाज) में बिन्दु-बोधिचित्त और कुछ कर्म-समूह (संघात) जो अस्पष्ट (विषय) हैं, उन्हें चतुर्देवीपरिपृच्छातन्त्र द्वारा स्पष्टीकरण करना।

**अपूर्ण की पूर्ति**—जैसे—(गुह्य)समाज में जो देव-गणना और विंशति-विधि अपूर्ण हैं, उन्हें वज्रमाला द्वारा पूर्ति करना।

**भिन्न-नय**—जैसे—वज्रहृदयालङ्कारतन्त्र में निदान और देवता आदि के नय को भिन्न रूप से कहना। इसे व्याख्यातन्त्र में प्रत्यक्षतया स्पष्ट कहा गया हो ऐसा प्रतीत नहीं होता, किन्तु देव और धर्म-भाषा प्राय: एक समान होने तथा गीत द्वारा अध्येषणा में मूलतन्त्र शब्द का ग्रहण होने से अर्थत: व्याख्यातन्त्र है।

**संक्षिप्तार्थ ( पिण्डार्थ )**—जैसा कि गुह्यसमाजोत्तरतन्त्र द्वारा सत्रह पटलों (गुह्यसमाज) को साधन अथवा चार अंगों में संगृहीत कर बतलाया गया है। इसे आचार्य

थगन (श्रीगुह्यसमाजतन्त्रविवरण, तो० 1845) ने व्याख्यातन्त्र सिद्ध करते हुए मूलतन्त्र के व्याख्यातन्त्र स्वरूप अट्ठारहवें पटल को उत्तरतन्त्र कहा है।

**सजातीयता**—जैसे वैरोचनमायाजाल (तो० 494) में कर्मसमूह (संघात) आदि को सजातीय बतलाया गया है।

**निश्चय ज्ञानोत्पादक**—(यह) जैसा कि गुह्यसमाजमूलतन्त्र के पदों में षट्कोटि, चार नय और सात अलंकारों के व्याख्याक्रम को बतलाने वाला वज्रज्ञानसमुच्चय (नाम तन्त्र तो० 447) है। आर्यदेव ने इसे स्पष्ट रूप से व्याख्यातन्त्र कहा है।

**शब्दार्थ का विभाजन**—शब्दार्थ का विभाजन करने वाला जैसे गुह्यसमाजतन्त्र के गूढ अभिप्राय को स्पष्ट करने वाला सन्धिव्याकरण (तो० 444) है। सन्धिव्याकरण, चतुर्देवीपरिपृच्छा (तो० 446) और वज्रमाला (तो० 445), इन तीनों को नागार्जुन ने स्पष्टतया व्याख्यातन्त्र कहा है। मूलतन्त्र के मन्त्रतत्त्व की व्याख्या में अद्वयविजय (तो० 452) के आगम द्वारा व्याख्यायित होने से यह अर्थ विभङ्ग (विभाजन) व्याख्यातन्त्र है। उसी प्रकार (चक्र)संवर व्याख्यातन्त्र के सम्बन्ध में आचार्य दुर्जयचन्द्र कृत रत्नगणनाम पञ्जिका (तो० 1404) में कहा है—

"डाकिनी-उद्भव, संचार(तन्त्र) तथा
अग्रनाम-उत्तरतन्त्र और सम्पुटतन्त्र
इन चारों को व्याख्यातन्त्र के रूप में जानना चाहिए।"[1]

मूलतन्त्र में कहा है—

"चतुर्भुज और चतुर्मुख (एक मुख)
यावत् एक लक्ष-भुज पर्यन्त"।

इस प्रकार उत्पन्न क्रम के देवों का संक्षिप्त वर्णन हुआ है। विस्तृत विवरण व्याख्यातन्त्र अभिधानोत्तरतन्त्र (तो० 369)—"इन द्वादश महाकर्मों को साधकों द्वारा सदा सिद्ध करना चाहिए"[2] तथा इसी प्रकार कर्म समूह के पाद गणना मात्र के कथन को स्पष्ट करने वाला वज्रडाक(तन्त्र) (तो० 370)—"इस प्रकार चौदह तत्त्वों को संक्षेप में कहा

---

1. डाकिनी उद्भव=संवरोदय, संचार=योगिनीसंचार, अग्रनाम-उत्तरतन्त्र=अभिधानोत्तरतन्त्र के लिए कहा गया प्रतीत होता है।
2. "द्वादशैतन्महाकर्म साधकः साधयेत् सदा"॥ (चक्रसंवर 41.3)

